इसमें धैवत तथा निषाद का अधिक प्रयोग करना चाहिये। अथवा-

षड्ज से गान्धार पर संचार ( संगमन ) या स्वर संगति होती है 'स ग'। षड्ज ग्राम के गान्धार तक इसका संचार ( प्रस्तार ) इन जातियों के प्रयोगकर्त्ताओं के द्वारा होना चाहिये ॥७६॥

गान्धारोदीच्यवतीजाति प्रायः षड्जोदीच्यवती के समान ही होती है इसके षड्ज तथा मध्यम अंश स्वर होते हैं और यह औडुव जाति की नहीं हो सकती ॥७७॥

मध्यमा जाति के पांच स्वर अंश हैं। दो श्रुति ( स्वर ) वर्जित हैं। क्रम से उन दोनों का इसमें हीनत्व है। षड्ज तथा मध्यम अधिक प्रयुक्त होते हैं ॥७८॥

मध्यमो दीच्यवती जाति गान्धारो दीच्यवती के समान ही होती है। इसमें सदैव सातों स्वर लगते हैं। पंचम स्वर इसका अंश होता है ॥७९॥

पंचमी जाति के गुरु लोगों ने ऋषभ पंचम अंश स्वर बताये हैं षड्ज तथा निषाद इसके अपन्यास स्वर हैं, मध्यम से ऋषभ की इसमें स्वर संगति होती है, म रे। मुद्रित वृहद्देशी में पृष्ठ ६२ पर पंचम की की जगह धैवत अंश लिखा है तथा निषाद की जगह मध्यम अपन्यास है ॥८०॥

षड्ज, मध्यम गान्धार इसमें अल्प प्रयुक्त कहे गये हैं। मध्यमा जाति के समान इसमें भी गान्धार निषाद से हीन बताया है अर्थात् निषाद की अपेक्षा स्वल्प प्रयुक्त है ॥८१॥

गायकों को चाहिये कि गान्धार पञ्चमी जाति में पंचम अंश स्वर समझें, षड्ज ऋषभ दोनों ही अपन्यास हैं तथा गान्धार पर न्यास समुचित है ॥८२॥

गान्धारी तथा पंचमी जाति में जो संचार ( प्रस्तार ) आदि कहा है वही सब इसमें जानना चाहिये, किन्तु यह आरोहावरोह में सम्पूर्ण-स्वरा होती है ॥८३॥

आन्ध्री ( कर्णाग की समीपवर्तिनी ) जाति में षड्ज मध्यम तथा धैवत इन तीन को छोड़ कर शेष स्वर अंश होते हैं । इसका षाडव वर्ग है, क्योंकि षड्ज हीन ( विवादी ) है, गान्धार पर न्यास है ॥८४॥

देखा आपने यह मार्गी सङ्गीत है ! षड्ज या स्वर 'स' तो पृथ्वी होती है, जिस पर खड़ा होकर गायक चढ़ाई उतराई प्रारम्भ करता है । जब 'स' ही नहीं है तो आधार क्या बनेगा ? इकतारे के स्वर पर गाने वाले विचारे क्या करेंगे ? वेद के गायनकाल में तो 'स' था ही नहीं, प्रायः लोग समझते हैं कि वेद के उदात्तादि ३ स्वर आज के स, म, प हैं, ऐसा नहीं । स की जगह तो उस समय छूटी हुई थी उसके स्थान पर कोई स्वर ही नहीं था । उनका प्रथम स्वर ऋषभ था जहां से 'ऋषण' करते ( चलते ) थे 'ऋषग तौ धातु' इसी लिये 'ऋषि' कहलाते थे । एक जगह न रह कर चलते फिरते रहते थे । उनके ३ स्वर १८ इन्च मे थे, १८ में उत्तरार्ध था अतः आज की एक सप्तक में वेद के २ गायन स्थान थे । उदात्तानुदात्त स्वरित इन तीनों की पुनरावृत्ति की गई तो छः होगये रे, ग, म, प, ध, नि, यह नाम उसके बहुत काल पश्चात् रखे गये । जब तक प्रस्तुत मार्गी सङ्गीत की सृष्टि ही नहीं हुई थी, एक मात्र 'सामिक' गायन था, उक्त छः से नाप कर सातवें 'स' की सृष्टि हुई । 'षट्' ६ से जन्म होने के कारण ही उसे 'षड्+ज' कहा गया । चूंकि वेद गायन काल में 'स' का स्थान पहिले ही छूटा हुआ था । उसी के सन्निकट भविष्य में इस मार्गी सङ्गीत ने जन्म लिया था । अतएव उसके किसी किसी गायन प्रकार में 'स' को छोड़ देना बुरा नहीं लगता था । यदि आज के गायकों के आगे कोई इस मार्गी सङ्गीत के किसी जाति गायन प्रकार को 'स' छोड़ कर गाये तो आप यह अनुभव कदापि नहीं कर सकेंगे कि 'यह स नहीं लगा रहा है' । यदि वह तीव्र ( चढ़ी ) निषाद लगाता होगा तो आप उसे ही 'स' समझेंगे । वस्तुतः उस काल का तीव्र निषाद ही आज का 'स' बना हुआ है । यदि वह अपना चौथी का 'स' छोड़ दे तो वह आज भी छूटा हुआ है । आपने तो उसका प्रयोग कभी कानों से सुना नहीं और न वह आपके गले में ही है । यदि आप कोशिश करके जबर्दस्ती उस दर्जे का इस्तैमाल करें तो तुरन्त सुनने वाले चिल्ला पड़ेंगे कि 'कन्सुरा' है ! तब बताइये आप कैसे समझ सकते हैं कि 'स' छोड़ दिया गया ? जब कि 'स' छोड़ देना आपकी प्रकृति में

पहिले से ही नहीं है ! ओंकारनाथ ठाकुर से किसी ने कहा था कि आप स छोड़ कर भैरव का आलाप करें ! तो वे केवल उसके मुंह को देखते रह गये थे। मेरी समझ में आज मार्गी सङ्गीत को समझने का माद्दा किसी का भी नहीं होगा। कारण एक के बाद एक छोड़ देने की जो आदत पड़ी हुई है वही आज की थ्योरी है। १२ स्वरों में पहिले गाते थे वही अब भी गाते हैं ठीक है। अहोबल ने १० छोड़ने को कहा है–

'इत्येतान्श्च दश त्यक्त्वा रागलक्षणमीरितम्।' ४६६

मार्गी संगीत ( जातियों तथा ग्राम गीतों ) में जो नियम था वही उसके बाद के राग–गायन में भी रहा कि सा के और वैसे ही प के आगे एक दर्जा छोड़कर फिर इकट्ठे दो–दो प्रयोग करते थे अर्थात्— 'रे रे। ध ध' किन्तु आज यह कोई भी नहीं कर सकता। आप कहेंगे कि ऋषभ धैवत के दो दो दर्जे आज भी तो लिये जाते हैं। नहीं, आज ७ वाला शुद्ध ऋषभ तथा २० वाला शुद्ध धैवत है ही कहाँ ? यह तो दोनों तीव्र हैं। जिस संगीत में शुद्ध तीव्र का कोई अन्तर ही नहीं है वह केवल इसी पर निर्भर रहने वाले मार्गी संगीत के अस्तित्व और भेद को भला कैसे समझ सकता है ?

वे लोग गान्धार तथा निषाद के आगे वाला तीव्र दर्जा लिया करते थे किन्तु फिर इकट्ठे दो दो छोड़ देते थे जो आज सच मुच अगम्य है। तब जातियां कैसे गाई जा सकती हैं ? निःशंक जी की रत्नाकर की टीका में कल्लिनाथ जी ने जातियों के अनेकों गीतों की स्वरलिपियां ( नोटेशन्स् ) भी दिये हैं किन्तु प्रायः लोग यह कह देते हैं कि 'बिना थाट जाने उन्हें कोई कैसे गाये ?' अरे भाई ! थाटों की थ्यौरी ऊपर के श्लोकों में जब दी गई है तब भी आप उसे क्यों नहीं जान सकते ? यह कहिये कि उसे कार्य्यात्मक ( परिणत ) करने की शक्ति हमारी गल ग्रन्थि ( थाईराइड् ग्लैण्ड ) में नहीं है।

और थ्योरी भी सचमुच कभी नहीं समझ सकते। क्योंकि कोमल गान्धार को जब आप षड्ज कल्पित करते हैं तो तीव्र गान्धार कोमल ऋषभ बन जाता है। कोमल तथा तीव्र ऋषभों के बीच में जो एक दर्जा छूटा हुआ है जिसे अति कोमल कहते हैं वह कोमल शुद्ध गान्धारों के बीच में तो था ही नहीं क्योंकि दोनों १–१ ही श्रुति के होते हैं

तो अब यह कहां से आ टपका ? बस इसीका हल निकालना मार्गी संगीत का गुरु घण्टाल है। यह आशा न करें कि हम इसे गायेंगे। आप तो केवल इसी श्रद्धा को लेकर इसे पढ़ें कि मर्यादापुरुषोत्तम भगवान राम के साक्षात् की यह रचना है। मुनिराज भरत के पुत्र सुमति (दत्तिल) ने राम की रातभर बड़ी खातिरदारी की थी। देखो बाल्मीकि रामायण बालकाण्ड ४७ सर्ग, श्लोक १७ से २२ और सर्ग ४८ श्लोक १ से ६। आगन्तुक पंजाबी भरत ने मंचूरिया के राजा वैवस्वत मनु के पुत्र इक्ष्वाकु से अलंबुषा वेश्या द्वारा उत्पन्न पुत्र 'विशाल' जिसने वेशाली वसाई उसके वंशज सोमदत्त को भरत ने 'सुमति' पुत्र गोद दे दिया था। 'दत्तक' पुत्र होने से ही उसे 'दत्तिल' कहते थे। इसीकी थ्यौरी पर मुनिराज बाल्मीकि ने वीणाओं पर लव-कुश को रामायण का गाना सिखाया था:—

'अपूर्वा पाठ्यजातिश्च गेयेन समलंकृताम् ॥२॥
तालैश्च बहुभिर्बद्धां तन्त्रीलयसमन्विताम् ।
स्वराणां लक्षणज्ञांश्च दत्तिलप्रभृतिद्विजान् ॥५॥
गान्धर्वशास्त्रकुशलान्कलामात्रासु कुशलान् ।

७ सर्ग ६४ उत्तरकाण्ड ।

इस श्लोक का एक भाव यह भी है कि 'अन्ध्रयामनंशा विज्ञेयाः अर्थात् आंध्र देश की 'आंधी जाति' में प्रायः आर्यों का अनंश ही जानना चाहिये। क्योंकि इनका सबसे प्राचीन निवास स्थान मद्रास प्रान्त में गोदावरी तथा कृष्णा के डेल्टाओं के मध्य में स्थित था ( यदुनाथ सरकार ) अतः यह 'आर्यवंश के अतिरिक्त' ( द्रविडादिकों से सम्भूत ) 'अनंशा' ही सिद्ध होते हैं। तब आर्य महर्षियों के लिखित 'षड्दर्शनों से जनित' 'षड्ज' ( छः शास्त्रों से उत्पन्न ) ज्ञान का माध्यमिक ( मध्यस्थ-भाव ) सदैव 'धावतीति धैवतः' धावता या भागता हुआ ही रहेगा। अतः इनका विशेषण 'षड्जमध्यमधैवता' लिखा गया है। दूसरे शब्द 'षड्जहीनं' का भी यही 'व्युत्पादन' है तथा उसी के भाववाचक में 'षाडवं' कहा गया है। इस आन्ध्री जाति के लोगों की एक महत्वपूर्ण बात यह है कि 'न्यासो गान्धार इष्यते, गान्धार देश पर जो इन्होंने 'न्यास' विराम या स्थिति स्थापित की वह इनकी 'इष्यते' मनोऽनुकूलं सिद्ध हुई। क्योंकि 'धरणी' कोशकार ने लिखा है—

'ग्रामे स्वरे च रागे च गान्धारः देशभेदके।' अर्थात्–गान्धार एक स्वर भी है एक राग भी है, एक ग्राम भी है तथा एक देश भी है। उस समय आंध्र जाति के परम पराक्रमी 'शातकर्णी' तथा 'यज्ञ श्री' नरेशों के समान ही 'विलवायकुर' ने १२६ में शकों को परास्त किया, जो पश्चिम गान्धार आदि से आकर अपने आक्रमणों द्वारा आन्ध्रसाम्राज्य को बराबर क्षति पहुँचा रहे थे उन्हें विजयकर 'गान्धार' में आन्ध्रजाति का न्यास जमाया। अतः 'न्यासो गान्धार इष्यते' कहा गया। उसी विजय के उपलक्ष में आन्ध्रजाति का यह आन्ध्रजातीय–गायन भी बना। भागवतकार ने भी इस तथ्य को स्वीकार किया है किन्तु 'मश्रुमन' का शुद्ध शब्द 'सुशर्मा' और 'कुशन साम्राज्य' का कृष्ण तथा पहिली शताब्दी के 'हाल' को 'हालेय' 'विलवायकुर' को 'वृषलोबली' लिखा है–

**'गांभोच्यत्यन्ध्रजातीयः कश्चित्कालमसत्तमः'** ।२२।१।१२

स्कन्ध ।

नन्दयन्ती जाति में मध्यम पंचम अपन्यास स्वर होते हैं। गान्धार इसका ग्रह है और उसी पर न्यास भी होता है। पंचम अंश ( वादी ) कहा है ॥८५॥

अन्ध्री के समान इसे भी षाडव जानना चाहिये ( 'षाडवा ज्ञेया' लिखना चाहिये था! क्योंकि स्त्रीलिङ्ग विशेष्य है ) यह औडुव नहीं होती मन्द्र के ऋषभ तक प्रस्तार होता है कभी–कभी षड्ज लंघनीय होता है। जैसे 'नि़ रे ग म ॥८६॥

कर्मारवी जाति में षड्ज, गान्धार, पंचम ये तीन स्वर छोड़कर शेष अन्श होते हैं, सम्पूर्ण जाति है, समस्त ही स्वर लगते हैं पंचम पर न्यास है, गांधार पर बहुत जाया करते हैं। ( बहु प्रयुक्त है ) ॥८७॥
कैशिकी जाति में ऋषभ को छोड़ शेष स्वर अंश हैं। गांधार निषाद पर न्यास होता है। इसके आरोह में ऋषभ तथा अवरोह में धैवत वर्जित है अतः 'षाडव–षाडव जाति होती है' ( निःशंक जी ने 'रत्नाकर' में इसी कैशिकी जाति जनित 'मालव कैशिक राग' (मालकोश) बताया है ) ॥८८॥

किसी किसी आचार्य ने इसमें पंचम न्यास स्वर वैसे ही निषाद अंश ( धैवत का पाठ भेद है ) और ऋषभ का अपन्यास अंश के समान ही बताया है ॥८६॥

इसमें पंचम स्वर बलवान् होता है वैसे ही निषाद को भी जानना चाहिये। यह जो ६३ अंश होते हैं उन सब की एक एक अंशता को अंश धारण करता है ।।६०।।

कहीं कहीं षाडव औडुवित जाति की कल्पना करके प्राप्त को प्रयुक्त किया जाता है। षड्ज मध्यमा जाति षाडव न होती हुई निषाद के अंश में प्रयुक्त होती है ।।६१।।

गान्धार स्वर के लोप ( विवादित्व ) में जिससे कि अंश तथा संवादी दोनों स्वरों का नहीं माना गया है । ( गान्धार यदि अन्श या सम्वादी है तो उसका लोप नहीं होगा ) पंचम स्वर में कैशिकी, रक्त गान्धारी ( गान्धारी ) ।।६२।।

तथा गान्धार स्वर में षाड्जी और धैवत में उदीच्यवती ( उत्तरी-जाति ) गान्धारी और रक्त गान्धारी दोनों जातियों के षड्ज, मध्यम तथा पंचम ।।६३।। निषाद के साथ अंश कहे गये हैं अतः ये औडुव भागी नहीं होते ( दो वर्जित विवादी नहीं होंगे ) षड्ज मध्यमा जाति में गान्धार निषाद ।।६४।। कैशिकी जाति में धैवत तथा पंचमी में ऋषभ ४७ षाडव प्रकारों में प्रयुक्त करना चाहिये ।।६५।।

अपवादों से विनिर्मुक्त ( छूटे हुये ) ३० औडुवित ( पंचस्वर प्रयोग ) होते हैं किन्तु संकर ( मिश्र ) कर देने पर उनके बहुत रूप हो जाते हैं, ऐसा जाति का निर्देश ( नियम ) होता है ।।६६।।

इसलिये जो कुछ भी गाया जाये वह सब जातियों में स्थित ( बताया हुआ ) हो। अब ४ वर्ण कहे जाते हैं उनके नामों में ही उनका अर्थ भी होता है ।।६७।।

१ स्थायी २ संचारी ३ आरोही ४ अवरोही, पद में जब एक स्वर वाली गीति ( गायन शैली ) होती है उसे स्थायी वर्ण कहते हैं । 'स्थित्वा स्थित्वा प्रयोगःस्यादेकैकस्मिन्स्व यदा ।' ( रत्नाकरे ) रुक रुक कर जब एक एक स्वर का प्रयोग हो—सऽऽ, रेऽऽ, गाऽऽ, इत्यादि ।।६८।। स्वरों के संचार ( आगे बढ़ने ) से ही संचारी वर्ण कहलाता है ! यथार्थ में वे दोनों ( आरोहावरोह ) इसमें उत्तर ( पीछे ) से मिलते हैं अतः यह मिश्रित वर्ण है । आरोही वर्ण को अन्तरा कहते हैं जिसमें कि स्थायी से अन्तर पड़ जाता है। अवरोही को 'आभोग' भी कहा करते हैं।

कुम्भकर्ण ने 'गीत गोविन्द' की टीका में पार्श्व देव ( जैन ) के 'संगीतराज' ग्रन्थ का उद्धरण दिया है—'आभोगस्त्वन्तिम इति ध्रुवत्त्वाच ध्रुवः स्मृतः ।' आभोग अन्तिम ( चौथा ) वर्ण होता है और जिसमें ध्रुव ( धुरे के ) समान घुमाव आवृत्ति हो वह स्थायी अन्तरे के पीछे फिर गायी जाती है जिससे गीत की आवृत्ति मानी जाती है अतएव इसे कोई 'ध्रुव' कोई 'टेक' लिखते हैं—भरत मुनि ने नाट्यशास्त्र के ३८ वें अध्याय श्लोक ३४।३५ में बताया है कि—

'अन्तरस्वरसंयोगो नित्यमारोहिसंश्रयः ।
कार्य्यः स्वल्पो विशेषेण नाऽवरोही कदाचन ॥
क्रियमाणाऽवरोही स्यात्स्वल्पो वा यदि वा बहुः ।
जातिरागं श्रुतिश्चैव नयन्ते त्वन्तरे स्वराः ॥'

अर्थात्—अन्तरे के स्वरों का संयोग सदैव आरोही में ही होना चाहिये बहुत या थोड़ी भी अवरोही कभी न करनी चाहिये । यदि थोड़ी या बहुत अवरोही करदी जाती है तो जाति राग को तथा उनकी श्रुतियों को वे स्वर अन्तरे में ले जाते हैं ( नियम च्युत करते हैं । ) आधुनिक अन्तरों में संचारी तथा आभोग ( अवरोही ) और आरोही तीनों ही मिश्रित रहते हैं जो नियम के प्रतिकूल है ।

वर्णों के आश्रयी भूत ही १३ प्रकार के अलंकार जानिये । अर्थात्—स्थायी, आरोही, अवरोही, संचारी के पृथक् पृथक् अलंकार होते हैं ॥६६॥

मैं उन अलंकारों के नाम तथा रूपों को संक्षेप में कहता हूँ । पहिले 'प्रसन्न' अलंकार को उच्चारण करके धीरे धीरे स्वर को बढ़ाये ॥१००॥

इसी प्रकार प्रसन्नादि अलंकार भी होता है उसके उल्टा ( अवरोही में ) प्रसन्नान्त तथा वैसे ही प्रसन्न मध्य और प्रसन्नाद्यन्त भी जानना चाहिये । ॥१०१॥

यह ४ अलंकार स्थायी वर्ण के कहे हैं कहीं स्वर 'स' पर देर तक ठहर कर फिर तार के 'सं' को छूकर अग्नि की तरह ( बिजली के करैण्ट के समान ) ॥१०२॥

वहीं मध्य के स पर लौट आते हैं तब उसे 'विन्दु' अलंकार कहते हैं स सं स, रे सं रे, ग सं ग, म सं म, प सं प, ध सं ध, नि सं नि, सं मं सं। इत्यादि अहोबल ने 'विन्दु' का स्वरूप इससे भिन्न लिखा है– स स स रे, रे रे रे ग, ग ग ग म, इत्यादि देखो पारिजात श्लोक २३७ यदि तार के सं से उसी प्रकार मन्द्र के स पर स्पर्श किया जाय तो उसे 'निवृत्त प्रवृत्त' कहते हैं ॥१०३॥

दोनों ही स पर समान काल ( एक लय में ) जाने-आने से 'प्रेङ्खोल्लित' ( अलंकार ) समझा जाता है। क्रमानुसार तार के सं पर जाकर फिर मन्द्र पर गिरा जाता है तब ॥१०४॥ 'तार मन्द्र प्रसन्न' ऐसा नाम रखा करते हैं। मन्द्र से ऊपर को उठ तार पर क्रम से आरोहण किया जाता है, तो ॥१०५॥ 'मन्द्रतार प्रसन्न' नामक अलंकार होता है जिसे सर्वस्वरों की समानता से समान ही कहते हैं। उर (हृदय) कण्ठ तथा शिरस्थ तीनों स्थान ( मन्द्र, मध्य, तार ) पर त्रिश्रुति (ऋषभ) के कम्पन से जो होते हैं वे ॥१०६॥

कम्पित, हरित तथा रेचित क्रमानुसार ३ भेद समझना चाहिये ( गमकें हैं ) इनके संचारी ( आरोहावरोह ) में होने वाले ५ उपभेद और भी होते हैं ॥१०७॥

रत्नाकर में २५ के आसन्न गमकों के प्रकार बताये हैं। प्रसन्नादि, प्रसन्नान्त, तथा और भी आरोहावरोह के शेष सारे ही अलंकार सब ( चारों ) वर्णों के आश्रयी भूत कहे हैं ॥१०८॥ समस्त आचार्यों ने बराबर (समान) अलंकार नहीं बताये:—

१–'अहोबलेन विदुषा चाष्टषष्टिः प्रकीर्त्तिताः ।'
२–'नाट्यशास्त्रे च मुनिना त्रयस्त्रिंशदुदाहृताः ।'
३–'रत्नाकरे त्रिषष्टिश्च निःशंकेनाप्युदीरिताः ।'
४–'विबोधे वै चतुस्त्रिंशदुक्ताः सोमेश्वरेण च ।'
५–'सूक्ष्मात्सूक्ष्मतराण्ययुक्ताः दत्तिलेन त्रयोदश ।'
६–'भातखण्डेन विशोक्ता पूर्वक्रमिक पुस्तके ।'
७–'एकेडेमी प्रयागस्था द्वाविंशद्रागदर्शने ।'

८–'चत्वारिंशत्प्रभुलालेन चोक्ताः संगीत सागरे ।'
९–'एकीकृताः कलिन्देन पारिजाताऽनुवादके ।'

यह १०० श्लोकों में स्वरों के सम्बन्ध में मैंने कहा । अब ताल को कहता हूँ जो काल (समय-माप) कला (मात्रा के अन्तर्गत होती है ।।१०९।।

ताल से साम्य होता है क्योंकि 'लय' ताल का ही मुख्य अङ्ग है । अमरकोष में 'लयः साम्याम्' कहा है । समानता की चाल साम्य मुक्ति को भी कहते हैं जिसमें ईश्वर जीव का साम्य है । साम्य भाव होजाने से वह 'सिद्ध' समझा जाता है । योगेश्वर कृष्ण ने गीता में–'विद्याविनय-सम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनिश्वनिचैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ।।' काल पर साम्यभाव हो जाने से वह यहाँ वहाँ (परलोक) पर भी सिद्धि प्राप्त करता है । महर्षि याज्ञवाल्क्य ने 'तालज्ञश्चाप्रयासेन मोक्षमार्ग स गच्छति ।' ताल में-कला, पात, तथा पाद्-भाग जानना आवश्यक है।११०।

मात्रा और परिवर्त (आवृत्ति) वस्तु, विशष से विदारी (मुड़ी) अंगुली द्वारा हाथ यति (विराम) प्रकट करना है ।। १११ ।। ...... और वञा गीति, शास्त्र से (कथित) मार्ग, पदार्थों का यह उद्देश विद्वानों द्वारा जानना चाहिये ।।११२।।

इन सबका निर्णय थोड़ा सा मैं संक्षेप में कहता हूँ । इसमें 'आवाप' और निष्क्राम, विक्षेप तथा प्रवेशन ।।११३।।

शम्या और ताल तथा सातवाँ सन्निपात जानना चाहिये । कुछ लोगों ने निमेष काल (पलक भांजने) में सात प्रकार की कला बताई है ।।११४।।

उन्होंने लय की स्थिति (चाल) द्वारा मार्गों (वाद्य आवृत्तियों) में कला के अन्तर (भेद) की कल्पना की है । यह सब कलायें ही होती हैं जिनकी घण्टा के नाद जैसी गति है ।।११५।।

उन सबका मध्यम मार्गों (बीच की लयों) में यह कला का विशेष आश्रय होता है । चित्र (नर्त्तन मुद्रा) में कला दो मात्रा की होती है और वार्त्तिक (गायन प्रकार) में ४ मात्रा की बताई है ।।११६।।

जानकारों ने कला की ८ मात्रा दक्षिण में (दाहिने) बताई हैं, किन्तु यह मात्रा लौकिकी (प्रचलित) नहीं है, अपितु उससे पचगुनी होती है ।।११७।।

उसीसे कला का मान (नाप) करना चाहिये। अब मैं उसके प्रयोग का नियम बताता हूँ। जिसकी 'आवाप' संज्ञा कही है उसे उठी हुई अंगुलियो का कुञ्चन ( सिकोड़ना ) जानना चाहिये ।। ११८ ।।

हाथ के अधस्तल (नीचे भाग-हथेली) के द्वारा प्रसारण (पसारना-फैलाना ) 'निष्क्राम' नाम से कहा जाता है। और उस हाथ के दाहिनी ओर से 'क्षेप' ( बढ़ाने ) को विक्षेप कहा गया है ।।११९।।

अब उस हाथ का नीचे को न मोड़ना 'अकुञ्चन' करना 'प्रवेश' नाम से जानना चाहिये। दाहिनी ओर का पात ( गिराव ) 'शम्या' कहलाता है तथा बांई ओर को 'ताल' कहा गया है ।।१२०।।

दोनों ही हाथों का एक साथ पात ( गिराव ) 'सन्निपात' नाम से कहा गया है। यह तीन प्रकार के पात होते है उनमे · · ( कला १६ कही है ) ।। १२१ ।।····· समान प्रकार मे भी तीन कला मे प्रयोग करना चाहिये, अथवा कलाओं का समुदाय ( समूह ) दो–दो करके लिया गया हो तो ।।१२२।।

वह युग्म ( जोड़ा ) चञ्चपुट ( ताल ) मे होता है और अयुक्त ( दो न हों तो ) 'पुट' ( ताल ) आश्रित कहा है। इन ताल के अक्षरों का गुरु–लाघवत्व स्थापित करके ।।१२३।।

जोड़ के अन्त के अक्षर को प्लुत जैसा ( गुरु से बड़ा त्रिमात्रिक ) करके कला के योग की कल्पना करनी चाहिये। कला को गुरु अक्षरों द्वारा ही नियुक्त करना ठीक है तथा लघु अक्षरो द्वारा 'अर्धकला' को नियुक्त करे ।।१२४।।

प्लुत अक्षरो से १।। कला का योग होता है। यह एक कला वाली विधि है। जैसे कि अक्षर बताये हैं उन्हीं मे इन सारे पातों को क्रमानुसार प्रयुक्त करना चाहिये ।।१२५।।

सन्निपात ( दोनो हाथों का प्रयोग ) और शम्या, ताल तथा उसकी शम्या पात की विधि में यही सब जाननी चाहिये चाहे वह युग्मक जोड़ में हो अथवा अयुग्मक ( इकहरा ) हो ।।१२६।।

इकहरे प्रयोग में वह 'शम्या ताल' तथा दोहरे द्विताल प्रयोग में 'शम्य' भी कहा जाता है। उसके उत्तर ( पीछे ) का प्लुत प्रयोग

'पंच पाणि' नामक होता है जिसके ६ अक्षर 'पिता पुत्रक' माने गये हैं। पूर्व के ३ जनक तथा उत्तर के ३ जन्य होते हैं ।।१२७।।

इकहरे प्रयोग से उत्पन्न तथा जिसके आदि अन्त में प्लुत (त्रिमात्रिक) हो उसके सम्बन्ध में कोहलाचार्य ने ऐसा कहा है कि दो-दो अक्षरों को 'चाचपुट' ताल में करके दूसरे के उपान्त्य (अन्त के पूर्व) क्रम से ।।१२८।।

इसको आदि तथा अन्त दोनों में रखने से यह छः पिता पुत्रक जाने जाते हैं। सन्निपात और ताल तथा उसके आदि अन्त के यथा क्रम से—।।१२९।।

विमध्य में तथा ताल शम्य में उन प्रथम के अक्षरों द्वारा यह कला की विधि समझी जाती है। अब प्लुत ( त्रिमात्रिक ) गुरु अक्षरों को छोड़कर केवल द्विमात्रिकों को ही रखा जाये तो—।।१३०।।

उन चार से पाद भागों को मात्रा के नाम से बोला जाता है। पहिले 'निष्क्राम' को स्थापित करके फिर दूसरे 'प्रवेश' की स्थापना करे ।।१३१।।

फिर सारे ही पाद भागों और पादों की कल्पना करनी चाहिये, फिर मध्यम ताल शम्य में दूसरी शम्या करनी चाहिये ।।१३२।।

सन्निपात के अन्त में यह दो कला की विधि कही गई है 'पंचपाणि' प्रयोग में चौथी शम्या करनी चाहिये और आठवीं ।।१३३।।

तीसरी छठी, तथा नवमी तालें 'क्षेप' को यथोचित हैं। (मध्य में विक्षेप को रखकर आदि में 'आवाप' को रखे ।।१३४।।

और सारे ही पाद+भागों का चतुष्कलात्मक प्रयोग करे तो प्रारम्भ तथा अन्त के पाद भाग से क्रमानुसार पहिले तथा दूसरे को जानते हैं।।१३५।।

'मार्ग' में अनामिका ( मध्यमा और कनिष्ठिका के बीच की अंगुली ) उचित है और मध्यमा से देशी विषयक प्रयोगों का अंगूठे के बिना आदि अन्त में एक उत्तर होता है ।।१३६।।

निष्क्राम तथा प्रवेश दोनों द्विकलात्मक कहे गये हैं इसी प्रकार काल आदि का भी प्रयोग करना चाहिये जिसके सम्बन्ध में विशेष नहीं भी कहा गया हो तो ।।१३७।।

पाद भाग और मात्रा तथा समस्त ताल परिवर्त के द्वारा जाने जाते हैं। इस लिये उसे···पत्त कहते है ॥१३८॥

जैसे कि···६ मात्रा अथवा ३ आधे के आधे रूप मे हो सकती है। कोई कोई प्रधानता मात्र से 'वस्तु' संज्ञा बताते है ॥१३६॥

वस्तु के अन्त में अपन्यास अथवा अंश या न्यास हो अथवा सन्यास हो तो उसका धारक रूप विन्यास कहलाता है ॥१४०॥

विदारी का पहला चारण (पाद) मध्य न्यासत्व वाला स्वर होता है। वह अंश विवादी नहीं होता, उसे सन्यास ही कहा जाता है ॥१४१॥

जो पद की गीति की समाप्ति में पृथक् से गीति के समान स्थित हो उस विदारी गीति पेशी को गीति विदारणा कहते है ॥१४२॥

जो प्रमाण से वर्जित है अर्थात अप्रमाणित उसका रूप वस्तु के समान होता है कहा हुआ मुखादिक ( मुखड़ा ) अंग चार प्रकार का जानना चाहिये ॥१४३॥

इकहरे अथवा घने ( बहु प्रयुक्त ) किंवा नाना प्रकार का प्रवर्तित प्रयोग न्यास के अन्त को अथवा अंश के अन्त को विदारी का एकीकरण कहा गया है ॥१४४॥

जिस प्रयोग में अवरोही की ही प्रगाढ़ता हो ( अवरोह अधिक किया गया हो ) वह प्रायः अंश के अन्त को व्यक्त करता है क्योंकि विदारी के उपान्त्य ( अपन्यास वाला स्वर ) शेष स्वरों मे एक के अन्तरों में हुआ करता है ॥१४५॥

इसी प्रकार न्यास के अन्त को 'आरोही प्रवृत्त' कहा करते हैं आरोहण तथा अवरोहण भी विविध–भांति का होता है ॥१४६॥

शुद्ध जातियों मे अंश ( वादी ) के वश से तथा न्यास–अपन्यास योग द्वारा अन्तर मार्ग से आरोहावरोह होता है। वहां उसका प्रयोग भी अन्तरमार्ग से जानना चाहिये ॥१४७॥

विकृत जातियों में न्यास तथा अपन्यास के योग द्वारा 'सामुद्ग' 'अर्ध सामुद्ग' तथा 'विवृद्ध' ३ अभिधायें ( संज्ञायें ) होती हैं ॥१४८॥

सम, मध्य और विषम यह तीनों बहुभांति के होते हैं। जो महागीति ( बड़ी गीति ) है वह 'वाङ्मात्रा' वाणी की अथवा बोली हुई मात्रा

वाली होती है ( महागीति का पर्याय वाङ्मात्रा है जैसे आज बड़े ख्याल का इकताला ) 'समुद्‌ग' भी कितने ही प्रकार का होता है ॥१४६॥

असंपूर्ण ( अधूरी ) विदारी की आदि साम्य ( पूर्व की समानता ) की कल्पना कर लेनी चाहिये। न्यासान्त भी विविध भांति का होता है वह सब छोड़ने से निश्चय 'गेय' ( गायन योग्य ) बनता है ॥१५०॥

सदैव से दो प्रकार की विदारियां पहिले जानी हुई हैं, वे दूसरे मत में छः होती हैं। अब लयें भी ३ प्रसिद्ध हैं–१ द्रुत, २ मध्य, ३ विलम्बित ॥१५१॥

······आदिक इनका प्रयोग दक्षिणादि प्रदेशों में है, सम, उपर्यव, पूर्व तीन प्रकार का 'पाणि' कहाता है ॥१५२॥

कोई–कोई बुद्धिमान गुनिजन ताल और पाणि को एक ही मानते हैं, जो कि नीचे स्थित होता है उस पर ऊपर से पात ( गिराव ) को सम कहते हैं ॥१५३॥

अतीत, अनागत, सम, विषम इन चार ग्रहों की दामोदर मिश्र के 'संगीत दर्पण' (१० वीं शताब्दी) से यह थ्योरी प्रभूतपूर्व कालीन है। ( १७०० का अन्तर है )

पहिले वाली ( द्रुतलय ) में पद तथा वर्ण उसी प्रकार से बोले जाते हैं। चित्रादि ( बन्धों ) में क्रमानुसार लय में आई हुई यति कही गई है ॥१५४॥

समा, स्रोतोगता, तथा गोपुच्छा यह सब क्रमानुसार होते हैं। अब '[1]मद्रकादि' नामक प्रकरण ( वर्णन–भाग ) कहा जा रहा है ॥१५५॥

कुलक, छेद्यक यह दोनों दो प्रकार के होते हैं। एक वाक्य वाला कुलक कहाता है उसका दूसरा प्रकार 'द्व्यर्थक' दो अर्थ वाला भी होता है तथा—॥१५६॥

छेद्यक नानार्थ वाचक जानना चाहिये। फिर एक–एक के तीन–तीन प्रकार होते हैं १ नियुक्त, २ पद नियुक्त, ३ अतियुक्त ॥१५७॥

---

१- मद्र देश विषयक

उनमें सारे नियमों से युक्त 'नियुक्त' माना गया है जो कि छन्द (पद्य) के पाद (चरण) आदि के नियोग से उस पद की 'नियुक्त' संज्ञा होती है ॥१५८॥

वस्तु (गेय प्रकार) मात्र से 'अनियुक्त' कहा गया है। अब इसकी विधि कही जाती है वह बिना आदेश के (शास्त्रोल्लेख बिना) भी सब जगह चतुष्कलात्मक कर लेना चाहिये ॥१५९॥

वस्तु के अन्त में सन्निपात सात रूपों की विधि में सदा होता है। कोई कोई (आचार्य) मद्रकादिकों को एक कला आदि की विधिओं में॥१६०॥

कहते हैं। वे इसकी ताल के अक्षरों की दूसरी ही कल्पना कर लेते हैं (दूसरे बोल में बैठालते हैं) मद्रक के प्रयोग-ज्ञाता तीन मात्रा में वस्तु को स्थापित (बन्दिश) करके ॥१६१॥

निम्न पाद भागों में इन पातों को कल्पित करें (रखें)। चौथे, आठवें, पांचवें, तथा दशवें ॥१६२॥

ग्यारहवें में शम्या के अन्त वाली दूसरी (कला) नवमे में कही गई है। छठे तथा सातवें में नवमे का काल होता है ॥१६३॥

वह 'वस्तु' बारहवें की होती है। जो दूसरा पड़ता है उसी प्रकार पूर्व के दोनों के तीसरे और चौथे होते हैं। वस्तुओं के अन्त में अब 'शीर्षक' कहा जाता है ॥१६४॥

'पंच पाणि' में होने वाली वस्तु की कला संख्या होती है। प्रथम अष्ट कलात्मक करनी चाहिये। अब 'अमार्गमुपोहन' कहते हैं ॥१६५॥

'मद्रक' में सदैव २ कलाओं में ३ कला का प्रयोग करे। उसके प्रति 'उपोहन' भी हो जिसमें दूसरा चौथा पड़ता है ॥१६६॥

चतुष्कलात्मक (चार कला वाले) मद्रक में द्वितीयादि (दूसरी आदिक संख्या वाली) वस्तु के प्रारम्भ में उसी जगह अन्श का आदि तथा अन्त भी होता है। इस प्रकार 'सामुद्ग' विविध भांति का माना गया है ॥१६७॥

······अन्त में अथवा तीसरे में वह 'द्वैगेयक' संज्ञा वाला (दो आदमी गा सकें अथवा दो प्रकार से गाया जाये) वस्तु का मन्द्र (सप्तक)

का अंश पहिला तथा दूसरा जैसा उसका ग्रह ( प्रारम्भ-स्वर ) हो और ॥१६८॥

समाप्ति करने वाला 'परिवर्त्त' आचार्यों ने तीसरा बताया है। इसका ही ( चौथा ) 'निष्क्राम' होता है ॥१६९॥

शेष दो कला वाले 'मन्द्रक' में प्रति वस्तु का 'विहाय' ( छोड़कर या त्याग ) होता है और उसका एक कला के प्रयोग में 'पञ्च पाणि' में 'शीर्षक' होता है ॥१७०॥

विविध भांति के 'ऐकक' ( एकीकरण या संकलनों से संयुक्त दोनों ओर से अंगों की कल्पना की जाती है।

इति मन्द्रके समाप्तम्।

अब वस्तुएँ छः, सात, पांच आदि इस 'अपरान्तक' ( प्रकरण ) में कही जाती हैं ॥१७१॥

अर्ध मात्रा वाली 'शाखादि' होती हैं। उनमें पात की कल्पना इस प्रकार है कि आठवीं तथा बीसवीं दो शम्या कही जाती हैं ॥१७२॥

बारह तथा अठारह दो तालें हैं और २१ वाँ 'उपोहन' यथा मार्ग ( मार्गानुसार ) पहिले वाली वस्तु के आरम्भ में बारह कला करनी चाहिये और इतरादि ( इसके अतिरिक्तों ) में ४ कला करे और 'वृत्तिमार्ग' में प्रयोग करे तथा 'दक्षिण मार्ग' में २ का प्रयोग करे॥१७४॥

'स्रोतोगता' के मध्य में ६ 'उपोहन' होते हैं। उनमें जब चार वस्तुएँ विगत ( समाप्त ) हो चुकें तो वहां 'उपवर्त्तन' करना चाहिये ॥१७५॥

पूर्व में 'अतीत निवृत्त' पदों के द्वारा उसका उप पादन (सम्पादन) करे। गीति के पूर्वतुल्य ( पहिले जैसा ) उत्तर ( पश्चाद्भाग ) में भी उसकी यथा स्थिति में प्रयोग होता है ॥१७६॥

उसके अन्त में 'अर्थ समाप्ति' ( श्लो० १५६ ) और न्यास (विराम) होता है, ऐसा 'विशाखिल' ने कहा है। इसी प्रकार 'शिरोन्त' ( 'शीर्षक' के अन्त ) में होता है इसके पश्चात् 'प्रतिशाखा' भी होती है। ( वर्त्तमान काल में देशी गीतों में जैसे स्थायी ( ध्रुव या 'टेक' ) के पश्चात् पहिला अन्तरा होता है। फिर उसी समान दूसरे आगे के कितने

ही अन्तरे होते हैं। मार्गी ( पूर्व ) काल में भी गीतियों के प्रथम अन्तरे को शाखा तथा दूसरों को 'प्रति शाखा' कहते थे ॥१७७॥

शाखा के ही समान प्रतिशाखा भी होती है जिसमें अन्य ( दूसरे ) पद ( शब्द ) प्रयुक्त होते हैं। उन दोनों शाखा प्रतिशाखाओं का 'तालिका' नामक अन्त होता है ( जिसे अन्त्य या समाप्ति की ताली कहते हैं ) उसकी निवृत्ति ( पूर्णता ) में ६ कला कही गई हैं ॥१७८॥

इसके अंगों में 'यथा योग' जैसा जोड़ना चाहें विविध 'ऐकक' ( नाना भांति का पद एकीकरण ) योक्तव्य होता है। ( जोड़ा जा सकता है )।

( प्रायः आज तिताले दीपचन्दी, झप आदि के छोटे ख्यालों में गायक का साथ करने वाला तबलावादक अन्तरे के बाद कोई सा मुखड़ा लगाकर कहरवे की दून शुरू कर देता है तब गायक भी लय के प्रवाह में बहने लगता है और प्रस्तुत गीत को छोड़ इधर उधर के कवित्व, सवैये ( मत्त गयन्द गायक भी 'मत्त गयन्द' ( झूमता या मस्त हाथी ) बन जाता है ) दोहे उर्दू की शैरें भी कहने लगता है। पीछे जब कोई सी तिहाई लगाकर सम पर आकर तबलची पूर्व की ताल पकड़ता है तब गायक भी अपनी पूर्व की स्थायी को दुहराने लगता है। इसी को श्लोक १७८ में 'निवृत्तिमान' लिखा है अर्थात् 'विविधैकक' ( तरह तरह के 'मसाले' ) से निवृत्ति। लौटना। कला की उच्चकोटि ( ध्रुवपद तथा बड़े ( विलम्बित ) ख्यालों की गायकी ) में इस 'वस्तु' को 'हेय' माना है। क्या भरत के मार्गी नाट्यशास्त्र के जमाने में ३।४ स्वरों में होने वाला आज का ढोलक वाला ढोला, आल्हा, फाग, कजली गोपीचन्द्र, नरसी धोबियाई आदि ग्राम्य संगीत नहीं था ?

षट् स्वरस्य प्रयोगोऽयं तथा पञ्च स्वरस्य च।
चतुःस्वर प्रयोगोऽपि देशापेक्षः प्रयुज्यते ॥'

९५ अध्याये २८

इसी प्रकार प्रत्येक प्रयोगों में उद्धरण देकर लिखता! किन्तु ऐसा करने पर यह 'दत्तिल' 'निशंक' बन जाता ? अतोऽलम्।

इति अपरान्तकं समाप्तम् ॥

अब 'उल्लोप्यक' कहते हैं—प्रारम्भ में 'उल्लोप्यक' की सब ओर से ( चारों वर्णों में ) मात्राओं के साथ ॥१७६॥

चौथे, दशमे में 'शम्य' में १२ वीं तथा आठवीं दो तालों में प्रयोग होना चाहिये। अन्त में 'सन्निपात' होता है जिसका प्रस्तार चार कलाओं में होता है ॥१८०॥

इसकी मात्रा दो कला में भी होती है जो कि यथा स्थित (जैसे हों) उन पातों के साथ कही गई है और इसमें १२ कला वाला 'वैहायसिक' संज्ञा का ( विहाय—त्यक्त ) प्रसंग भी होता है ॥१८१॥

दो कला तथा एक कला दोनों से मिश्र ( मिले हुये ) दोनों के सात पातों के समेत 'प्रवेश' और 'निष्काम' दोनों करके शम्या की तीसरी ताल का प्रयोग होता है ॥१८२॥

'उत्तम' ढङ्ग से 'निष्काम' तथा 'सन्निपात' पहिले जैसा करना चाहिये। फिर सन्निपात के अन्त में 'शम्या' आदि का प्रयोग हो जो 'एक कला सम्बन्धी' प्रकरण में पहिले कहा है ॥१८३॥

यह 'शाखा' 'प्रति शाखा' दूसरे पदों की अनुगन्त्री होनी चाहिये मतलब ? जो पद ( शब्द ) एक प्रतिशाखा ( अन्तरे ) में आ चुके हैं दूसरे में उसके अतिरिक्त हों। इसका संग्रहण उत्तर भाग अथवा पश्चाद्भाग ( आभोग ) में परिस्थिति के अनुकूल किया जाता है ॥१८४॥

'अन्ताहरण' नामक तीन अङ्ग होते हैं। उनका अन्त ( समाप्ति ) भी ३ प्रकार का कहा गया है। वे तीन प्रकार के योगों से मिश्रित होते हैं और उनमें तीन अंशों के अंग भी बर्त्ते जाते हैं। 'अन्ताहरण' अन्त में आहरण 'उठा के लाना' तीन बार प्रयोग कर 'अन्त में' अथवा 'सम पर' आना। क्या अभिप्राय ? जिन्हें आज 'तिहाइयाँ' कहते हैं—

| ग म ध नि | सां ऽ नि ध | सां नि ध म | ग म ग स |
|---|---|---|---|
| १ | × | ३ | ० (४) |

## तिहाई नं० १ अतीत (३) से सम(×) तक—(दून में)

| ग म ध नि | सां ऽ नि ध | सांनि धम गम गसा | गम धनि सां,गम |
|---|---|---|---|
| | | | (१) (२) |

धनि सां, गम धनि | सां, ऽ नि ध | – – – – |
(३)

### तिहाई नं० २ खाली से सम तक

ग म ध नि | सां ऽ नि ध | सां नि ध म | गम गसा गम धनि
(१)

सां, धनि, सां, धनि | सां, ऽ नि ध |
(२) (३)

### तिहाई नं० ३ सम से सम तक

ग म ध नि | सां निध सांनि धम | गम गसा गम धनि
(१)

गम गसा गम धनि | गम गसा गम धनि | सां ऽ नि ध
(२) (३)

यही ३ अङ्क लिखे हैं किन्तु ४ ग्रहों के ४ ही अङ्क होने चाहिये। सम्भव है 'अनागत' वाला चौथा जब तक प्रचार में नहीं आया हो ?

### तिहाई नं० ४ विषम को सम पर लाकर

ग म ध नि | सां ऽ नि ध ग म ध नि | सां ऽ नि ध

सां नि ध म | गम गसा गम धनि सां ऽ, गम गसा | गम धनि सां ऽ,

गम गसा गम धनि | सां, ऽ नि ध | |

यही 'अंग त्रयी' की चारों तिहाइयां 'स्था' (ठांय) या प्रवर्त्तित लय में तथा दुगुन और चौगुन में भी गाई जाती हैं, चौगुन के लिये लय को विलम्बित करना चाहिये।

उदाहरण में मार्गी 'कैशिकी' जाति का 'जन्यराग' 'मालव कैशिक' (मालकोश) दिया है। निःशंक ने रागाध्याय में—

'कैशिकीजातिजः सांशो ह्यथमालवकैशिकः ।' ( रत्नाकरे )

उनकी १२ वीं शताब्दी में तार 'सां' अंश (वादी) था किन्तु आज वह सम्वादी है ॥१८५॥

उन तीन अंगों को 'स्थित' (स्था) 'प्रवृत्त' (दुगुन) तथा 'महाजनिक' (चौगुन) के नाम से बताते हैं। उनमें पहिले अंग में दो कलाएँ होती हैं स्थित को त्रिकला से षट्कलात्मक (छः) भी किया जाता है ॥१८६॥

'निश्शब्दा' नामक चौथी कला उसमें यथोचित (यथेष्ट) रूप में प्रयुक्त होती है। एक कला में इसका प्रयोग नहीं होता। 'प्रवृत्त' नामक अंग में 'पंचपाणि' का प्रयोग होता है ॥१८७॥

'स्थित' के सामान ही निवृत्ति–अन्त (न्यासान्त) वाला महाजनिक भी समझा जाता है उसमें दो कला के योग में 'स्थित' अङ्ग को 'चञ्चत्पुट' ( ताल ) का आश्रित ( प्रयुक्त ) कहा गया है ॥१८८॥

वहां 'निश्शब्दा' नामक पांचवीं कला होती है, शेष सब जैसा कि कहा जा चुका है उसी के अनुसार है। 'निष्क्राम' एक होता है, 'शम्या' दो होती हैं 'आदि ताल' का युग्म भी ( जोड़ ) वर्त्ता जाता है ॥१८९॥

'आहार्य' (आहरण) तथा सन्निपात एवं 'प्रवृत्त' इसमें कहा गया है फिर यही निवृत्यन्त होता है शेष सब 'स्थित' के समान ही है ॥१९०॥

यह 'युग्म' (जोड़) तथा 'ओज' दोनों के सम्मिश्रण से 'उभय–मिश्रित' कहा जाता है। यहाँ 'मिश्रितः × उच्यते' की संधि में विसर्गों का लोप चिन्तनीय है। 'मिश्रितोच्यते' नियम विरुद्ध है। इसमें ३ कलाओं का प्रयोग ( आचार्य ) बताते हैं। १–युग्म २–प्रवृत्त ( आख्य–नामक ) ३ उद्धट ॥१९१॥

कुछ लोग 'उपवर्त्तन' नामक प्रवृत्त ठीक समझते हैं। अब 'अङ्ग विधि का प्रारम्भ' कहते हैं इसकी 'आदि' ( प्रारम्भ ) में 'मुख' नामक विविध प्रयोग होता है (मुख संज्ञक के नाना प्रकार के प्रयोग 'मुखबन्ध'

या 'मुखड़े' हैं ) इस 'अनुष्टुप' छन्द के तीसरे चरण में मात्रा कम है ८ की जगह ७ ही अक्षर हैं। और ग्रन्थकर्त्ता, ने 'विधि' के सम्बन्ध ( षष्ठी विभक्ति ) के एक वचन में 'विधेः' की जगह 'विधिस्य' कैसे बनाया ? यह व्याकरण दोष है। ॥१६२॥

'विविध' तथा 'प्रवृत्त' और 'नवप्रतिमुख' यह तीनों ही अंग 'वैहायसिक' ( विहाय-त्यक्त ) अंगों के द्वारा 'एक आदि' ( ताल ) से तथा 'षट् (६) पदों' के साथ प्रयुक्त होता है ॥१६३॥

इनके अतिरिक्त पूर्वोक्त समस्त 'विविध ऐकक' इसी प्रकार अङ्ग उपाङ्गों के द्वारा २० अंश भी इसमें पृथक् से वर्त्ते जाते हैं ॥१६४॥

छः अंग भी अपर ( दूसरे ) समझें जो कि ताल की समाप्ति मे आते हैं।

उल्लोप्यकम् । समाप्तम् ।

अब 'वस्तु प्रकर्याः' (प्रकरी या 'प्रकरण') कहते हैं। यह छः मात्राओं द्वारा शोभित होता है ॥१६५॥

'शम्या' के अन्त की इसमें मात्राएँ होती हैं जो कि द्वितीय के अन्त से वर्जित रहती है। अर्थात् दो मात्रा प्रत्येक न्यास में आती हैं। दूसरी, चौथी तथा पांचवीं के क्रमानुसार प्रयोग होता है ॥१६६॥

गुरु लोगों ने इसमें १६।१२।८ यह तालें बताई हैं। और 'द्वैकल' (दो कला वाली) तथा 'मद्रकी' कलाओं से जो कि १६ होती हैं उनसे युक्त होता है ॥१६७॥

यह 'वस्तुएँ' चार, तीन, तथा डेढ़ १॥ मानी गई हैं। और दक्षिण मार्ग में ३ और आधी ही होती हैं, यदि आधी हो तो वह आदि ( शुरू ) में आती है ॥१६८॥

वृत्त (छन्द या प्रबन्ध) में जब ऐसा या इतना हो तभी वह पूर्ण होता है। इसमें 'उपोहन' पहिले (प्रारम्भ) में ही बताया है। 'अर्थाङ्ग' नहीं लिया जाता है॥१६६॥

दोनों ही ( दक्षिणोत्तर) पक्षों में यहां 'विविधैकक' किया जाता है (देखो श्लोक १७६) वस्तुओं की अन्तिम और 'उपान्तिम' (अन्त वाली से एक पूर्ण) की मात्रा में 'गमनान्तर' (न्यास या विराम) होता है ॥२००॥

कनीय (कनिष्ठ-छोटा) सारपूर्ण होता है ऐसा 'संग्रहण' (पद एकीकरण) कहा गया है। ॥ प्रकरी समाप्तम् ॥

अब 'ओवेणक' प्रकरण कहते हैं भांति-भांति के २।२ पद (छन्द) २ चरण के जिनमें गीत आदि का लक्षण समान (तुल्य) हो ॥२०१॥

वह 'अपरान्तक-वस्तु' के समान 'ओवेणक' का पृथक् से प्रयोग होता है। इसमें दो कला होती हैं 'माष' नामक घात (जर्ब) होता है तथा- 'पंचपाणि' अङ्ग खूब वर्त्ता जाता है ॥२०२॥

उसके प्राधान्य कारण में (अधिक प्रयोग में) दूसरी तथा अष्टमी (८वीं) यह दो 'शम्या' बताई हैं जिन का समानत्व (समानता) नहीं है फिर भी नित्यत्व है अर्थात्-सदैव प्रयुक्त होती हैं ॥२०३॥

चौथी, छठी तथा नवीं यह तीन तालें बताई गई हैं शेष सब पूर्व कथन के अनुसार ही है 'अपरान्तक' के समान इसका भी उप-वर्णन समझना चाहिये ॥२०४॥

इसमें 'ऊर्ध्व' अङ्ग का प्रयोग होता है चाहे 'सम्पिष्टक' किया जाये। दोनों भी एक साथ किये जा सकते हैं।

'उपवर्त्तन' में बताई हुई 'संधि' (न्यास) इसमें भी होती है तथा उसी का 'चतुरस्रक' इसमें भी है ॥२०५॥

कर्णाट (मद्रास) में प्रयुक्त होने वाली यह प्राचीन गायन शैलियाँ हैं ? जहां तक 'जातियों का गायन' वर्णन भाग है उतना ही 'मार्गी संगीत' है और यह सब उस काल के उपदेश का 'देशी गीत भाग' है। इनमें का कोई-कोई प्रकार उत्तर भारत में भी उस काल में प्रचलित था अतएव लेखक ने कहीं-कहीं 'उत्तरे' और 'दक्षिणे' का संकेत किया है। इसके लेखन में दो प्रक्रियाएँ साथ-साथ चलती हैं एक वीणा मृदङ्गादि वाद्य विषयक तथा दूसरी मौखिक गायन वर्णन ( वोकल म्यूज़िक ) इन दो के अतिरिक्त एक तीसरीशैली का भी कभी-कभी ज़िक्र आ जाता है 'हस्तपादादि विक्षेप' (एक्टिङ्ग) जो गायक के भाव-प्रदर्शन में काम करती है।

किन्तु इन तीनों में प्रयुक्त पारिभाषिक शब्दों के पूर्व यह कहीं भी नहीं बताया कि यह किस विषय का है। कुछ शब्दों की परिभाषाएँ पूर्व में दी हैं, बहुतेरे ऐसे हैं, जिनका छन्दों में प्रयोग तो पहले कर दिया है और परिभाषा बाद को लिखी है। अनेकों ऐसे भी हैं जिनके लिये कहीं भी नहीं लिखा कि यह 'पूँछ' में इस्तैमाल होता है किम्बा 'सींगों'

के लिये है ? मानो उसी काल के उसी देश के उसी विषय के जानकारों के लिये यह पुस्तक लिखी गई हो । जहां तक खोज की तो यह पता लगा है कि 'कालीकट' से 'पांड्चेरी' तक के ग्रामीण प्रदेशों में इनके शब्द कुछ परिभ्रंशित रूपों में अब तक प्रचलित हैं।

ऐतिहासिक लोगों की ऐसी धारणा है कि धुरदक्षिण प्रदेश के वेष, भाषा, भूषा पर शक, हूण यवनादिकों की सत्ता की छाप बहुत कम पड़ने पाई है । कारण, यह सारे दर्रा खैबर आदि से आकर उत्तर भारत में ही क्रान्ति मचाते रहे । इन्हीं का नहीं आर्यों का भी यही हाल है। १३०० ईसा पूर्व में जो समूह 'थियान शान' ( सुमेरु पर्वत ) तुर्किस्तान ( टर्की ) से आकर पंजाब में आबाद हुआ, उसी ने 'विन्दु सरोवर' का नामकरण किया और वहां ब्रह्मावर्त्त ( वर्हिष्मती ) बसाई । भरत, सुमति, पृथु, प्रियव्रत, दत्तिल आदि सब उन्हीं लोगों में थे । यह जर्मनी यूरुप आदि के आधार पर नहीं अपितु ऋग्वेद, उपनिषद, मनुस्मृति, भागवत तथा विष्णु आदि पुराणों के आधार पर लिखा जा रहा है । पीछे इन्हीं का हिमालय की तराई से पूर्व की ओर आक्रमण हुआ और वहां वैशाली, कोशाम्बी, श्रावस्ती आदि बसाई गईं । पीछे धीरे-धीरे दक्षिण की ओर बढ़ गये । भरत, सुमति, दत्तिल, कोहल आदि की जीवन चर्या में यह सारी बातें यथावत् उतरती हैं । भारतीय नाट्यशास्त्र की भाषा दत्तिल, कोहल, विशाखिल, विष्णुपुराण, वाल्मीकीय से यथावत् मिलती है, किन्तु भागवत से नहीं । नाट्यशास्त्र और दत्तिल की वर्णन शैली में महान् अन्तर है 'युग्मक' इसमें 'प्रवृत्त' की भांति लेना चाहिये तथा 'वज्रसंज्ञक' अंग को 'सन्धि के समान प्रयोग करे । 'संपिष्टक' यहां 'वैहायसिक' ('विहाय' त्यक्त) अङ्ग के समान वर्त्ता जाता है ( श्लोक १७० ) ।।२०६।।

परिभाषा में 'विहाय' शब्द लिखा है जो भूत की क्रिया बनती है 'छोड़कर' यदि वहां ( १७० में ) विहायस्' लिखा होता तो भाववाचक संज्ञा में 'घम्' प्रत्यय द्वारा 'वैहायसिक' बन जाता किन्तु 'विहाय' में तो 'वैहायिक' ही बनेगा । न जाने 'वैहायसिक' करके 'सि' का आगम कहां से किया है ?

संभव है पाणिनि, शाकल्य, तथा पतञ्जलि ( शुंग कालीन पुष्यमित्र १८१ पूर्व ईसा ) आदि से यह पूर्व की रचना होने से 'शब्द-नियम-

नियंत्रण' उस समय तक नहीं हो पाया था। अतएव श्लोक १७० में 'प्रतिवस्तौ' की जगह 'प्रतिवस्तु' ही लिखा है। क्योंकि–'प्रति वस्तु में छूटा होता है।' यहां व्याकरण के नियमानुसार तो 'प्रति वस्तौ विहीनः स्यात्' ही लिखना समुचित था। संभव है 'विहाय' का उस समय 'गौण प्रयोग' हो जाने से वह 'क्रिया' की जगह 'संज्ञा' मानी गई हो? जैसे पाणिनि ने 'स्था' धातु ठहरने में (स्थागतिनिवृत्तौ) की जगह 'स्था' को 'ष्ठा' आदेश कर दिया है संगीत में भी लोग 'स्थाय' को 'ठायँ' कहते हैं तो पाणिनि की आज्ञानुसार उनका यह उच्चारण शुद्ध समझना चाहिये। इस पर उन्होंने सूत्र लिखा था 'गवियुधिभ्यांक्विप्' अतएव महाभारत भागवत आदि सब में 'युधिस्थिर' की जगह 'युधिष्ठिर' का ही प्रयोग है। किन्तु महर्षि वाल्मीकि ने अपनी रामायण में 'युधिस्थिर' ही लिखा है—

पदवीं देवतानाञ्च महर्षीणाञ्च राक्षस !
राजर्षीणाञ्च सर्वेषां गमिष्यसि युधिस्थिरः ॥

४१ श्लोक ६५ सर्ग युद्ध (लंका) काण्डे। भला वाल्मीकि ने पाणिनि के 'आदेश' का क्यों उल्लंघन किया? कारण यही कि उनके समय तक उक्त आदेश हुआ ही नहीं था। एक इतिहासकार तो ईसा पूर्व की ७ या ८ वीं शताब्दी पाणिनि काल बताते हैं तथा दूसरे ४०० ईसा पूर्व का मानते हैं। भविष्य पुराणकार कौटिल्य का सहाध्यायी [1]'तक्षशिला' का स्नातक बताता है और इसका भी चन्द्रगुप्त मौर्य्य (३२१–२९७ ई० पू०) की सभा का रहना सिद्ध करता है—

पाणिनिः सामनस्यैव सुतोऽभूच्छन्दपारगः।
प्राविशन्मागधेशस्य चन्द्रगुप्तस्य वै सभाम् ॥

भविष्ये पु० प्र० पर्व खण्ड २ अध्याय ३० श्लोक ५। इससे दत्तिल, वाल्मीकि, भरत आदि पाणिनि से पूर्व के तथा महाभारत भागवतादि के लेखक पीछे के सिद्ध होते हैं।

[1]तक्ष (भरत राम के भाई का पुत्र) की बसाई 'तक्ष शिला' मौर्यकाल तक वर्त्तमान थी।

'निष्क्राम' इसमें एक ही होता है तथा 'शम्या' ३ होती हैं। त्रिताल में प्रयुक्त होता है। शेष सब पूर्व कथित के अनुसार ही है। 'प्रवेणी' मे 'उपपात' होता है तथा इसका 'उत्तर' ( परार्ध भाग ) दो कला का होता है ॥२०७॥

किसी किसी ने इसके 'उपपात' में दो ताल ( दूसरा ताल ) भी कहा है और अन्त के समेत 'अन्ताहरण' भी होता है ॥२०८॥

इस प्रकार इसके १२ अथवा ७ अंग उपपादन ( प्रयुक्त ) करना चाहिये। यदि ७ अंगों का प्रयोग करना हो तो 'संपिष्टक' 'प्रवेणी' तथा उपवर्त्तन–॥२०९॥

उपपात, अवगाढ और प्रवृत्त सप्ताङ्ग में गीत–ज्ञाता इनका प्रयोग न करे। प्रवेणु के क्रम से इसमें प्रयोग उचित है ॥२१०॥

प्रोवेणकं समाप्तम्।

अब 'रोविन्दक' कहते हैं—इसमें मात्राओं के 'अर्धान्त' में ( आधी मात्राएँ समाप्त होने पर ) प्रायः शेष मात्राओं में 'विविध' का प्रयोग हो तथा 'उपवर्त्तक' में एक–एक को प्रयुक्त करे 'विविध ऐकक' जो 'ताल–शम्य' में क्रमानुसार होती हैं ॥२११॥

इसमें चौदहवीं तथा पांचवीं मात्रा पर ताल बैठता है। रोविन्दक की छठी मात्रा तो मन्द्रकान्ती के समान होती है ॥२१२॥

आदि की मात्रा का इसमें आठ कला का 'उपोहन' होता है। दूसरी ( अन्य ) मात्राओं का पूर्ववत् त्रिकलात्मक 'प्रत्युपोहन' करना चाहिये ॥२१३॥

यह पूर्व पाद ( का नियम ) है। दूसरा तथा अन्य पद भी उसी समान कहे गये हैं। अन्य आठ कलाओं में पूर्व का वर्ण गाया जाता है ॥२१४॥

जो कि पहिले पाद में होता है वही प्रस्तार द्वितीयादि पादों में भी प्रयुक्त होता है। दूसरे पाद में 'शारीरिक' द्विकला के 'उत्तर' में प्रस्तार होता है ॥२१५॥

कुछ लोगों ने इसमें 'उपवर्त्तन' भी बताया है जो पहिले के समान ही होता है। जब उपवर्त्तन करेंगे तो पहिले 'विविधैकक' करें और 'प्रवृत्त' भी करना चाहिये ॥२१६॥

बीच–बीच में ३ या ४ निवृत्तियाँ भी बताई गई हैं। 'निवृत्त' के 'अवमर्श' के उत्तरान्त में 'शीर्षक' होना चाहिये ॥२१७॥

इसके प्रारम्भ में सदैव 'ऐकक' होना चाहिये। और 'प्रवृत्त' भी आवश्यक है। इसके अतिरिक्त पादादिकों में यथेष्ट (इच्छानुसार) 'विविधैकक' भी जोड़ना चाहिये ॥२१८॥

रोविन्दकं समाप्तम् ॥

अब 'उत्तर' का स्पष्टीकरण करते हैं–उत्तर के प्रारम्भ में ही 'मुख' तथा 'प्रति मुख' दोनों ही अंग वर्त्ते जायेंगे तब 'उल्लोप्यक' के समान 'अल' प्रयोग होता है और उसमें कोई भी नियम नहीं रखा जाता ॥२१९॥

'पंचपाणि' इसमें २ कला में लिया जायगा और 'शाखा' का प्रयोग पूर्ववत् ही होगा। 'उल्लोप्यक' तथा 'शाखा' इन दोनों के मध्य में आये 'पंचपाणि' में 'शीर्षक' का प्रयोग करना चाहिये ॥२२०॥

इनके अतिरिक्त १२ अंग और भी प्रयुक्त होते हैं तथा १२ के अतिरिक्त ६ और भी हैं जो प्रयोज्य पूर्ण हैं। 'रोविन्दक' के समान ही यहाँ दूसरे चरण प्रयुक्त होंगे······वर्जित रहेगा ॥२२१॥

उत्तरं समाप्तम् ॥

यह इस प्रकार से ऋषियों के द्वारा गाया हुआ सामवेद से उत्पन्न सप्त (स्वर) रूपक है। इस (स्वर–समूह) से उत्पन्न (साम गायन) प्राचीन काल में निश्चय उस गीत से उत्पन्न (हुआ था) ॥२२२॥

वहाँ जो संक्षेप का पक्ष (भाग) है वह 'शाम मार्ग' कहलाता है और यहाँ उसका विस्तार (रहित) अवयवों (अंगों) का लक्षण (कहा गया है) ॥२२३॥

उसमें वादी–आदिक (स्वरों) का भेद, अथवा वाद्यों (बाजों) का भेद उत्तर (अंग) में 'खञ्जनत्कुट' में 'खं आकाशं जनयतीति खंजनित्' खं= आकाशको जनने (पैदा करने) वाली (३६ इञ्च) की दूरी अथवा–'खं आकाशेन जनिताः स्वराः' यथा–'आकाशजं शब्दमाहुरेभिर्वायुगुणैः सह।' इति महाभारते शान्तिपर्वणि अध्याये १४८ और 'कुट'– ८ घटः कुटनियौ अमरकोषकाण्ड २ वर्ग ६ श्लोक ३२, भाव निकला–'घटाकाश'

शब्द–स्वर का जनक उस ( दूरी ) में 'असारितक' सारिकायें ( वीणा दण्ड की सुन्दरियाँ ) पीतल तांबे की कमानियां जैसा 'विशाखिल' ने कहा—'गृधगृवक्षोस्थिनलिका यद्वा तच्चरणास्थिजा । आयस्यः कान्स्य-मय्योवा नलिकाः सारिका भिधाः ॥" अर्थात्–वे सारिकायें सुन्दरियां या तो गीध की छाती ( पसलियों ) की हड्डियों से या उसी के पैर की हड्डियों से बनाई जाती हैं अथवा लोहे या कांसे की भी हो सकती हैं।' उनके आदि में जो 'शम्यादि' का योग होता है वह तथा दोनों 'उत्तर' ॥२२४॥

मुक्तिक ( मुक्त–अंग ) 'सन्निपात' के अन्त में तथा कनिष्ठ ( छोटी-द्रुत ) लय के अन्तर ( भेद ) में होता है । मध्यलय में उसे २ कला का करना चाहिये और विलम्बित में ४ कला का करे ॥२२५॥

इस श्लोक का एक अर्थ और भी भावपूर्ण है जैसा कि ऊपर के श्लोक में घटाकार आकाश मण्डल से शब्द ( स्वर ) की उत्पत्ति बताई है उसी के अनुसार शब्द तीन मुख्य तत्वों से उत्पन्न होता है–१ अग्नि ( सूर्य्य की गर्मी ) २ वायु ३ वाष्प ( भाप या जल ) इन तीनों के दूसरे नाम ऊंचा, नीचा, बीच का अर्थात् वे ही शब्द के तीन रूप–उदात्त, अनुदात्त और 'स्वरित' हैं। इन्हीं ३ से मन्द्र, मध्य, तार उत्पन्न होते हैं १–वायु का नाम 'वात' है २–अग्नि का अंश 'पित्त' है ३–जल का अंश 'कफ' है। इन्हीं ३ का मिश्रण 'त्रिदोष' बोला जाता है इसके अन्त में 'सन्निपातान्ते' सन्निपात होता है तब यदि 'कनिष्ठेऽथलयान्तरे' द्रुतलय का वेग है ( नाडिका संचालन ) तो 'मुक्ताङ्ग' शरीर मुक्त–ढीला पड़ गया है तब 'एक कलः=कैल्सियम' प्रयोग करे, मध्यम में दो कला ( २ शीशी ) तथा—विलम्बिते=बहुत धीमी नाड़ी पड़ जाने पर 'कार्यो······चतुष्कलः–चार सूचिकाओं का प्रयोग करे।

दूसरी ( अन्य लयों ) में ५ कला करनी चाहिये तथा एक बड़ा 'उपोहन' भी 'उत्तर' में जो अन्तिम कलाएँ होती हैं वे ६।७।१० संख्या की हैं ॥२२६॥

पहिली वस्तु की अन्तिम दो कलाओं में क्रमानुसार ताल की कल्पना करनी चाहिये । 'आसारित' ( सारिकोत्थ स्वर ) समूह से 'वर्धमान' ( विस्तृत रूप ) को यथा विधि ( नियुक्त करे ) ॥२२७॥

पूर्व गीतों की 'खण्डिकाओं' की आवृत्ति के द्वारा ६ तथा आठ आवृत्तियां कही हैं तथा उनकी दूनी भी होती हैं तथा उनकी दूनी क्रमानुसार कलायें मानी गई हैं ॥२२८॥

वर्द्धमान में विद्वानों को चार खण्डिकायें जाननी चाहिये उनके यह इतने नाम क्रमानुसार जाने ॥२२९॥

विशाला, संगता, सुनन्दा, तथा सुमुखी इनमें पांच कलायें होती हैं उन पांच में एक बड़ी कला अन्त में होती है तथा 'उपोहन' भी किया जाता है ॥२३०॥

इसके प्रयोग में तालें क्रम से पृथक् पृथक् कही गई हैं जो कि मध्यमा जाति की 'आसारित' आदि की बताई हैं ( वे ही हैं ) ॥२३१॥

इसमें दो तथा चार कला के युग्म ( जोड़ ) होते हैं तथा चार कला के 'युग्म–ओज' भी होते हैं ।

इति बर्धमानकं समाप्तम् ॥

अब 'पाणिका' को बताते हैं कि इसके प्रारम्भ में 'मुख' तथा 'प्रतिमुख' दोनों ही होते हैं ॥२३२॥

'रोविन्दक' में प्रयुक्त मात्रा इसकी भी होती है तथा उसी की ताल पृथक्–पृथक् वर्त्ती जाती है। इसका 'विदारी' जैसा आकार होता है केवल अन्तरे में ही अन्तर है ॥२३३॥

यहां भी 'केवलम्' अव्यय पद को तृतीया (करण) में प्रयुक्त किया है जो अशुद्ध है 'सर्वासु च विभक्तिषु मन्न व्येति तदव्ययम् ।' 'केवलं चान्तरान्तरा' लिखना समुचित था ।

यह अनान्तरित भी की जा सकती है यदि पद पूर्वक आकारवती हो तो, अब इसके आगे 'शरीर' को बता रहे हैं जिसमें 'पंचपाणि' के चार प्रयोग होते हैं ॥२३४॥

इसकी यथा स्थिति में ( अनान्तरित आदि होने पर भी ) 'शिरः' ( शीर्षक ) 'संपिष्टक' 'ऐकक' आदि का प्रयोग करना चाहिये 'उपोहनादि' सुखादि भी क्रम से लेने योग्य जानना चाहिये। अभिप्रायः यह सारे ही अंग प्रयुज्य हैं ॥२३५॥

उसी प्रकार 'वर्द्धमान' तथा 'आसारितों' का प्रयोग हो सकता है, 'खण्डिका' भी ली जाती हैं। अब इसमें ( ग्रन्थ में ) जो तालें हमने नहीं बताई हैं अथवा जिनके लक्षण नहीं लिखे हैं वे गीत के अवयवों ( अंगों ) से सम्भवित होती हैं। अर्थात्–गीतों के गाने से ताल का वज़न दिमाग़ में अपने आप बैठ जाता है। गायक थोड़े से आलाप के बाद स्थायी की एक आवृत्ति पूरी करके दूसरी पर आ गया, तब तक साथ करने वाला विचारा उङ्गलियों पर मात्राएँ ही गिनने में चिपटा रहा, एक बार की सम निकल गई सोचा कि शायद ग़लत गिन गये हों? दुबारा फिर एक से शुरू किया दूसरी सम पर भी बाँये का 'धा' नहीं लगा सका। उसके लिये 'गीतों के अवयवों से ताल का पता लगाना' एक टेढ़ी खीर है।

गायक ने कुछ ठोड़ी ऊँची कर फिर एक दम से शिर नीचे को झुका दिया, सम बताई। ठेका शुरू हुआ गिनने में तो मात्रा ६ आई थीं किन्तु सोचा हम ग़लत गिन गये हैं 'झप' है। वही बजाने लगे किन्तु पहिली आवृत्ति में ही तबले की सम से गायक की सम एक मात्रा पहिले ही आगये। वह 'महेश ताल' गा रहा था यह झप बजा रहे थे, गायक ने भोंहें सिकोड़ीं यह झेंप गये। नीचे को देखने लगे। ऐसी जगह दत्तिल का 'गीतावयवसम्भवः' सार्थक सिद्ध न हुआ ॥२३६॥

कहते हैं बिना लिखी ताल 'शम्या' कला–मात्रा आदि के द्वारा ( जो गीतों में प्रयुक्त ( क्रियात्मक ) होते हैं ) वह अपनी युक्ति से क्वचित्=कहीं से ( किसी प्रकार भी ) संसाध्यः=साध लेना चाहिये। ठीक है। यह तो अलिखित तालों पर हुआ। किन्तु ऐसे 'अंग' जिनकी परिभाषायें ही नहीं लिखीं जैसे–विर्मध्य, समा, स्रोतोगता, गोपुच्छा युग्मौज शरीर आदि आदि। ताल तो गीत के वज़न से सध गई किन्तु इनकी साधना का क्या 'साधन' है?

चार गीतियां जो 'मागधी' आदिक हैं उन्हें संक्षेप से (कहता हूँ)॥२३७॥
उनमें 'मागधी' 'चित्र' अंगों में तथा सम निवृत्तक पदों से ( जिनकी

समान रूप से निवृत्ति समान मात्रा प्रयोग में हो ) कही गई है । और अर्ध काल में निवृत्त ( पूर्ण ) होने वाले पदों के वर्णों से 'अर्ध मागधी' बोली जाती है ॥२३८॥

वृत्ति ( १ आवर्त्तन ) में लघु ( छोटे ) अक्षरों से प्रायः जन्य गीति 'सम्भाविता' कही गई है । और गुरु ( दीर्घ ) अक्षरों द्वारा उत्पन्न 'पृथुला' होती है जो कि दक्षिण ( अंग ) में सदैव वर्णों के ग्रह वाली मानी है ॥२३९॥

मार्गी 'संगीत–भेदों' में यह चारों ही गीतियां यथा स्थान प्रयोग के लिये बताई गई हैं। 'मार्ग' के लिये 'उद्दिष्ट' होते हैं जिनका 'मूल' (उद्देश) 'ध्रुव' कहे गये हैं। रत्नाकर में ध्रुवों के १६ भेद हैं ॥२४०॥

जिसका प्रयोग सुप्रति बन्धित लय के साथ होता है उसे 'मात्रिक' कहते हैं। मात्रिक से दुगुना 'चित्र' होता है और चित्र से दुगुने उत्तर ( भाग ) के दो 'उत्तर' होते हैं ॥२४१॥

इस प्रकार इन समस्त गीतों को जानकर सब मार्गों में नियुक्त करना चाहिये। यह पूर्वाचार्यों ( भरत, कोहल, विशाखिल, मतंग आदि) का मत मैंने दिग्दर्शन मात्र से कहा है ॥२४२॥

( इसी की मार्गी गायन शैली को पाश्चात्य आज 'डेड् म्यूजिक' के नाम से पुकारते हैं ) उन आचार्यों की दृष्टि ( शास्त्र वर्णन या दर्शन ) देख कर ही साधु ( सज्जनों ) को चाहिये कि वे ( अपनी विशेष ज्ञानेच्छा का') समाधेय बनालें ( समाधान कर लें ) ये × × × × × × मा × × × × ×।' 'ये नोदिताः विशेषेण मार्गभेदविधौ मया ।' ॥२४३॥

जो नियम मैंने 'मार्गी संगीत' के भेद की विधि में नहीं कहे हैं (वे पूर्वाचार्यों के शास्त्रों को पढ़कर समझें) यह दत्तिल ने 'गीत शास्त्र' दत्तिल नाम पर ही रचा है, अनुवाद पूर्त्ति की तिथि—॥२४३½॥

* समाप्त *

# संगीत कार्यालय के प्रकाशन

| | |
|---|---|
| बालसंगीत शिक्षा भाग १-२-३ रु० | २–२५ |
| मगीत किशोर | १–५० |
| संगीत शास्त्र | १–०० |
| 'क्रमिक पुस्तक' भाग १ | १–०० |
| ,, भाग २ | ८–०० |
| ,, भाग ३ व ४ प्रत्येक | १०–०० |
| ,, भाग५ व ६ प्रत्येक | ८–०० |
| संगीत सोपान | ३–०० |
| सगीत विशारद | ५–०० |
| सगीत सीकर | ५–०० |
| मगीत अर्चना | ५–०० |
| सगीत कादम्बिनी | ५–०० |
| भातखडे सगीतशास्त्र भाग १ | ५–०० |
| ,, ,, भाग २ | ६–०० |
| ,, ,, भाग ३ | ६–०० |
| ,, ,, भाग ४ | १५–०० |
| मारिफुन्नगमात भाग १ | ६–०० |
| ,, भाग २ | ६–०० |
| ,, भाग ३ | १–२५ |
| सगीत सागर | ६–०० |
| बेला विज्ञान | ४–०० |
| सितार मालिका | ५–०० |
| कलावन्तों की गायकी | ३–०० |
| हमारे संगीत रत्न | १५–०० |
| सहगल सगीत | २–५० |
| बैंजो मास्टर | २–०० |
| संगीत पद्धतियों का तु० अध्ययन | २–५० |
| स्वरमालिका | २–०० |
| रवीन्द्र संगीत | २–०० |
| उ०भा० संगीत का सं० इति० | २–०० |
| सूरसंगीत भाग १ व २ प्रत्येक | १–५० |
| मृदङ्ग तबला प्रभाकर भाग१ | २–०० |
| ताल प्रकाश | ५–०० |
| ताल अक | ४–०० |
| ठुमरी अक | २–५० |
| सन्त सगीत अक | २–५० |
| राष्ट्रीय संगीत अक | २–५० |
| राग अंक | २–५० |
| वाद्य सगीत अक | ३–०० |
| बिलावल थाट अक | २–५० |
| कल्याण थाट अक | २–५० |
| भैरव थाट अक | २–५० |
| पूर्वी थाट अक | २–५० |
| खमाज थाट अक | २–५० |
| काफी थाट अक | २–५० |
| मारवा थाट अक | २–५० |
| तोडी थाट अक | २–५० |
| हरिदास अक | १–०० |
| नृत्य अंक | ३–०० |
| रजत जयती अंक | ५–०० |
| कत्थक नृत्य | ५–०० |
| कथकलि नृत्यकला | २–५० |
| नृत्य भारती | ३–०० |
| म्यूज़िक मास्टर | २–०० |
| म्यूजिक मास्टर (उर्दू) | २–०० |
| महिला हारमोनियम गाइड | १–५० |
| संगीत पारिजात भाग–१ | ४–०० |
| स्वरमेल कलानिधि | १–०० |
| संगीतदर्पण | २–०० |
| फिल्म संगीत भाग २९ वाँ | ४–०० |
| आवाज़ सुरीली कैसे करें ? | २–०० |
| अप्रकाशित राग भाग १,२,३ | ४–५० |
| संगीत निबंधावली भाग १ | २–०० |

**'संगीत'** शास्त्रीय संगीत का एकमात्र मासिक पत्र, वार्षिक मूल्य ६) प्रति अंक )५० न०पै

**'फिल्म-संगीत'** सचित्र मासिक, वार्षिक मूल्य ६), छमाही ४), प्रति अंक )७५ न० पै

**प्रकाशक—सङ्गीत कार्यालय, हाथरस ( उ० प्र० )**